युधिष्ठिरः काञ्चनभाण्डयोक्त्रं
समास्थितो नागपुरस्य मध्ये ॥ ५ ॥

राजा युधिष्ठिर हाथियोंकी सेनाके बीचमें खड़े एक सुन्दर रथपर आरूढ़ हुए, जो देवराज इन्द्रके रथकी समानता कर रहा था। उस रथमें सब आवश्यक सामग्री रक्खी गयी थी। भाँति-भाँतिके सुवर्ण तथा रत्नोंसे विभूषित होनेके कारण उस रथकी विचित्र शोभा हो रही थी। उसमें सुवर्णमय भाण्ड तथा रस्सियाँ रक्खी हुई थीं ॥ ५ ॥

समुच्छ्रितं दन्तशलाकमस्य
सुपाण्डुरं छत्रमतीव भाति।
प्रदक्षिणं चैनमुपाचरन्त
महर्षयः संस्तुतिभिर्महेन्द्रम् ॥ ६ ॥

उस समय किसी सेवकने युधिष्ठिरके ऊपर हाथीके दाँतों-की बनी हुई शलाकाओंसे युक्त श्वेत छत्र लगा रक्खा था, जिसकी बड़ी शोभा हो रही थी। कुछ महर्षिगणोंने नाना प्रकारकी स्तुतियोंद्वारा महाराज युधिष्ठिरकी प्रशंसा करते हुए उनकी दक्षिणावर्त परिक्रमा की ॥ ६ ॥

पुरोहिताः शत्रुवधं वदन्तो
ब्रह्मर्षिसिद्धाः श्रुतवन्त एनम्।
जप्यैश्च मन्त्रैश्च महौषधीभिः
समन्ततः स्वस्त्ययनं ब्रुवन्तः ॥ ७ ॥

शास्त्रोंके विद्वान् पुरोहित, ब्रह्मर्षि और सिद्धगण जप, मन्त्र तथा उत्तम ओषधियोंद्वारा सब ओरसे युधिष्ठिरके कल्याण और शत्रुओंके संहारका शुभ आशीर्वाद देने लगे ॥ ७ ॥

ततः स वस्त्राणि तथैव गाश्च
फलानि पुष्पाणि तथैव निष्कान्।
कुरूत्तमो ब्राह्मणसान्महात्मा
कुर्वन् ययौ शक्र इवामरेशः ॥ ८ ॥

उस समय देवराज इन्द्रके समान तेजस्वी कुरुश्रेष्ठ महात्मा युधिष्ठिर बहुत-से वस्त्र, गाय, फल-फूल और स्वर्णमय आभूषण ब्राह्मणोंको दान करते हुए आगे बढ़ रहे थे ॥ ८ ॥

सहस्रसूर्यः शतकिङ्किणीकः
परार्ध्यजाम्बूनदहेमचित्रः ।
रथोऽर्जुनस्याग्निरिवार्चिमाली
विभ्राजते श्वेतहयः सुचक्रः ॥ ९ ॥

अर्जुनका रथ ज्वालमालाओंसे युक्त अग्निके समान शोभा पा रहा था। उसमें सूर्यकी आकृतिके सहस्रों चक्र विद्यमान थे। सैकड़ों क्षुद्र घंटिकाएँ लगी थीं। बहुमूल्य जाम्बूनद नामक सुवर्णसे भूषित होनेके कारण उस रथकी विचित्र शोभा हो रही थी। उसमें श्वेत रंगके घोड़े और सुन्दर पहिये लगे थे ॥ ९ ॥

तमास्थितः केशवसंगृहीतं
कपिध्वजो गाण्डिवबाणपाणिः।
धनुर्धरो यस्य समः पृथिव्यां
न विद्यते नो भविता कदाचित् ॥ १० ॥

गाण्डीव धनुष और बाण हाथमें लिये हुए कपिध्वज अर्जुन उस रथपर आरूढ़ थे। भगवान् श्रीकृष्णने उसकी बागडोर सँभाल रखी थी। अर्जुनके समान धनुर्धर इस भूतलपर न तो कोई है और न होगा ही ॥ १० ॥

उद्वर्तयिष्यंस्तव पुत्रसेना-
मतीव रौद्रं स बिभर्ति रूपम्।
अनायुधो यः सुभुजो भुजाभ्यां
नराश्वनागान् युधि भस्म कुर्यात् ॥ ११ ॥

महाराज ! जो सुन्दर बाँहोंवाले भीमसेन बिना आयुधके केवल भुजाओंसे ही युद्धमें मनुष्यों, घोड़ों और हाथियोंको भस्म कर सकते हैं, उन्होंने ही आपके पुत्रोंकी सेनाका संहार कर डालनेके लिये अत्यन्त रौद्र रूप धारण कर रक्खा है॥११॥

स भीमसेनः सहितो यमाभ्यां
वृकोदरो वीररथस्य गोप्ता।
तं तत्र सिंहर्षभमत्तखेलं
लोके महेन्द्रप्रतिमानकल्पम् ॥ १२ ॥
समीक्ष्य सेनाग्रगतं दुरासदं
संविव्यथुः पङ्कगता यथा द्विपाः।
वृकोदरं वारणराजदर्पं
योधास्त्वदीया भयविग्नसत्त्वाः ॥ १३ ॥

वृकोदर भीमसेन नकुल और सहदेवके साथ रहकर अपने वीर रथी धृष्टद्युम्नकी रक्षा कर रहे थे। जो सिंहों और साँड़ोंके समान उन्मत्त-से होकर युद्धका खेल खेलते हैं, जिनका दर्प गजराजके समान बढ़ा हुआ है तथा जो लोकमें देवराज इन्द्रके समान पराक्रमी हैं, उन्हीं दुर्धर्ष वीर भीमसेनको सेना-के अग्रभागमें उपस्थित देख आपके सैनिक भयसे उद्विग्न-चित्त हो कीचड़में फँसे हुए हाथियोंकी भाँति व्यथित हो उठे ॥

अनीकमध्ये तिष्ठन्तं राजपुत्रं दुरासदम्।
अब्रवीद् भरतश्रेष्ठं गुडाकेशं जनार्दनः ॥ १४ ॥

उस समय सेनाके मध्यभागमें खड़े हुए दुर्जय वीर निद्राविजयी भरतश्रेष्ठ राजकुमार अर्जुनसे भगवान् श्रीकृष्णने इस प्रकार कहा ॥ १४ ॥

*वासुदेव उवाच*

य एष रोषात् प्रतपन् बलस्थो
यो नः सेनां सिंह इवेक्षते च।
स एष भीष्मः कुरुवंशकेतु-
र्येनाहृतास्त्रिशतं वाजिमेधाः ॥ १५ ॥

**भगवान् वासुदेव बोले**—धनंजय ! ये जो अपनी सेनाके मध्यभागमें स्थित हो रोषसे तप रहे हैं और सिंहके समान हमारी सेनाकी ओर देखते हैं, ये ही कुरुकुलकेतु भीष्म हैं, जिन्होंने अबतक तीन सौ अश्वमेध यज्ञोंका अनुष्ठान किया है॥

**एतान्यनीकानि महानुभावं**
**गूहन्ति मेघा इव रश्मिमन्तम्।**
**एतानि हत्वा पुरुषप्रवीर**
**काङ्क्षस्व युद्धं भरतर्षभेण ॥ १६ ॥**

जैसे बादल अंशुमाली सूर्यको ढक लेते हैं, उसी प्रकार ये सारी सेनाएँ इन महानुभाव भीष्मको आच्छादित किये हुए हैं। नरवीर अर्जुन ! तुम पहले इन सेनाओंको मारकर भरतकुलभूषण भीष्मजीके साथ युद्धकी अभिलाषा करो ॥१६॥

**इति श्रीमहाभारते भीष्मपर्वणि श्रीमद्भगवद्गीतापर्वणि श्रीकृष्णार्जुनसंवादे द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥**

इस प्रकार श्रीमहाभारत भीष्मपर्वके अन्तर्गत श्रीमद्भगवद्गीतापर्वमें श्रीकृष्ण और अर्जुनका संवादविषयक बाईसवाँ अध्याय पूरा हुआ ॥२२॥

# त्रयोविंशोऽध्यायः

## अर्जुनके द्वारा दुर्गादेवीकी स्तुति, वरप्राप्ति और अर्जुनकृत दुर्गास्तवनके पाठकी महिमा

*संजय उवाच*

**धार्तराष्ट्रबलं दृष्ट्वा युद्धाय समुपस्थितम्।**
**अर्जुनस्य हितार्थाय कृष्णो वचनमब्रवीत् ॥ १ ॥**

**संजय कहते हैं**—दुर्योधनकी सेनाको युद्धके लिये उपस्थित देख श्रीकृष्णने अर्जुनके हितके लिये इस प्रकार कहा ॥

*श्रीभगवानुवाच*

**शुचिर्भूत्वा महाबाहो संग्रामाभिमुखे स्थितः।**
**पराजयाय शत्रूणां दुर्गास्तोत्रमुदीरय ॥ २ ॥**

**श्रीभगवान् बोले**—महाबाहो ! तुम युद्धके सम्मुख खड़े हो। पवित्र होकर शत्रुओंको पराजित करनेके लिये दुर्गा देवीकी स्तुति करो ॥ २ ॥

*संजय उवाच*

**एवमुक्तोऽर्जुनः संख्ये वासुदेवेन धीमता।**
**अवतीर्य रथात् पार्थः स्तोत्रमाह कृताञ्जलिः ॥ ३ ॥**

**संजय कहते हैं**—परम बुद्धिमान् भगवान् वासुदेवके द्वारा रणक्षेत्रमें इस प्रकार आदेश प्राप्त होनेपर कुन्तीकुमार अर्जुन रथसे नीचे उतरकर दुर्गादेवीकी स्तुति करने लगे ॥

*अर्जुन उवाच*

**नमस्ते सिद्धसेनानि आर्ये मन्दरवासिनि।**
**कुमारि कालि कापालि कपिले कृष्णपिङ्गले ॥ ४ ॥**
**भद्रकालि नमस्तुभ्यं महाकालि नमोऽस्तु ते।**
**चण्डि चण्डे नमस्तुभ्यं तारिणि वरवर्णिनि ॥ ५ ॥**

**अर्जुन बोले**—मन्दराचलपर निवास करनेवाली सिद्धोंकी सेनानेत्री आर्ये ! तुम्हें बारम्बार नमस्कार है। तुम्हीं कुमारी, काली, कापाली, कपिला, कृष्णपिङ्गला, भद्रकाली और महाकाली आदि नामोंसे प्रसिद्ध हो; तुम्हें बारम्बार प्रणाम है। दुष्टोंपर प्रचण्ड कोप करनेके कारण तुम चण्डी कहलाती हो, भक्तोंको संकटसे तारनेके कारण तारिणी हो, तुम्हारे शरीरका दिव्य वर्ण बहुत ही सुन्दर है; मैं तुम्हें प्रणाम करता हूँ ॥

**कात्यायनि महाभागे करालि विजये जये।**
**शिखिपिच्छध्वजधरे नानाभरणभूषिते ॥ ६ ॥**

महाभागे ! तुम्हीं ( सौम्य और सुन्दर रूपवाली ) पूजनीया कात्यायनी हो और तुम्हीं विकराल रूपधारिणी काली हो। तुम्हीं विजया और जयाके नामसे विख्यात हो। मोरपंखकी तुम्हारी ध्वजा है। नाना प्रकारके आभूषण तुम्हारे अङ्गोंकी शोभा बढ़ाते हैं॥

**अट्टशूलप्रहरणे खड्गखेटकधारिणि।**
**गोपेन्द्रस्यानुजे ज्येष्ठे नन्दगोपकुलोद्भवे ॥ ७ ॥**

तुम भयंकर त्रिशूल, खड्ग और खेटक आदि आयुधोंको धारण करती हो। नन्दगोपके वंशमें तुमने अवतार लिया था, इसलिये गोपेश्वर श्रीकृष्णकी तुम छोटी बहिन हो; परंतु गुण और प्रभावमें सर्वश्रेष्ठ हो ॥ ७ ॥

**महिषासृक्प्रिये नित्यं कौशिकि पीतवासिनि।**
**अट्टहासे कोकमुखे नमस्तेऽस्तु रणप्रिये ॥ ८ ॥**

महिषासुरका रक्त बहाकर तुम्हें बड़ी प्रसन्नता हुई थी। तुम कुशिकगोत्रमें अवतार लेनेके कारण कौशिकी नामसे भी प्रसिद्ध हो। तुम पीताम्बर धारण करती हो। जब तुम शत्रुओंको देखकर अट्टहास करती हो, उस समय तुम्हारा मुख चक्रवाकके समान उद्दीप्त हो उठता है। युद्ध तुम्हें बहुत ही प्रिय है। मैं तुम्हें बारंबार प्रणाम करता हूँ ॥ ८ ॥

**उमे शाकम्भरि श्वेते कृष्णे कैटभनाशिनि।**
**हिरण्याक्षि विरूपाक्षि सुधूम्राक्षि नमोऽस्तु ते ॥ ९ ॥**

उमा, शाकम्भरी, श्वेता, कृष्णा, कैटभनाशिनी, हिरण्याक्षी, विरूपाक्षी और सुधूम्राक्षी आदि नाम धारण करनेवाली देवि ! तुम्हें अनेकों बार नमस्कार है ॥ ९ ॥

**वेदश्रुति महापुण्ये ब्रह्मण्ये जातवेदसि।**
**जम्बूकटकचैत्येषु नित्यं संनिहितालये ॥ १० ॥**

तुम वेदोंकी श्रुति हो, तुम्हारा स्वरूप अत्यन्त पवित्र है; वेद और ब्राह्मण तुम्हें प्रिय हैं। तुम्हीं जातवेदा अग्निकी शक्ति हो; जम्बू, कटक और चैत्यवृक्षोंमें तुम्हारा नित्य निवास है ॥ १० ॥

**त्वं ब्रह्मविद्या विद्यानां महानिद्रा च देहिनाम्।**
**स्कन्दमातर्भगवति दुर्गे कान्तारवासिनि ॥ ११ ॥**

तुम समस्त विद्याओंमें ब्रह्मविद्या और देहधारियोंकी महानिद्रा हो। भगवति ! तुम कार्तिकेयकी माता हो, दुर्गम स्थानोंमें वास करनेवाली दुर्गा हो ॥ ११ ॥

**स्वाहाकारः स्वधा चैव कला काष्ठा सरस्वती।**
**सावित्रि वेदमाता च तथा वेदान्त उच्यते ॥ १२ ॥**

सावित्रि ! स्वाहा, स्वधा, कला, काष्ठा, सरस्वती, वेदमाता तथा वेदान्त—ये सब तुम्हारे ही नाम हैं ॥ १२ ॥

**स्तुतासि त्वं महादेवि विशुद्धेनान्तरात्मना।**
**जयो भवतु मे नित्यं त्वत्प्रसादाद् रणाजिरे ॥ १३ ॥**

महादेवि ! मैंने विशुद्ध हृदयसे तुम्हारा स्तवन किया है। तुम्हारी कृपासे इस रणाङ्गणमें मेरी सदा ही जय हो ॥ १३ ॥

**कान्तारभयदुर्गेषु भक्तानां चालयेषु च।**
**नित्यं वससि पाताले युद्धे जयसि दानवान् ॥ १४ ॥**

माँ ! तुम घोर जंगलमें, भयपूर्ण दुर्गम स्थानोंमें, भक्तोंके घरोंमें तथा पातालमें भी नित्य निवास करती हो। युद्धमें दानवोंको हराती हो ॥ १४ ॥

**त्वं जम्भनी मोहिनी च माया ह्रीः श्रीस्तथैव च।**
**संध्या प्रभावती चैव सावित्री जननी तथा ॥ १५ ॥**

तुम्हीं जम्भनी, मोहिनी, माया, ह्री, श्री, संध्या, प्रभावती, सावित्री और जननी हो ॥ १५ ॥

**तुष्टिः पुष्टिर्धृतिर्दीप्तिश्चन्द्रादित्यविवर्धिनी।**
**भूतिर्भूतिमतां सङ्ख्ये वीक्ष्यसे सिद्धचारणैः ॥ १६ ॥**

तुष्टि, पुष्टि, धृति तथा सूर्य-चन्द्रमाको बढ़ानेवाली दीप्ति भी तुम्हीं हो। तुम्हीं ऐश्वर्यवानोंकी विभूति हो। युद्ध-भूमिमें सिद्ध और चारण तुम्हारा दर्शन करते हैं ॥ १६ ॥

*संजय उवाच*

**ततः पार्थस्य विज्ञाय भक्तिं मानववत्सला।**
**अन्तरिक्षगतोवाच गोविन्दस्याग्रतः स्थिता ॥ १७ ॥**

संजय कहते हैं—राजन् ! अर्जुनके इस भक्तिभावका अनुभव करके मनुष्योंपर वात्सल्य-भाव रखनेवाली माता दुर्गा अन्तरिक्षमें भगवान् श्रीकृष्णके सामने आकर खड़ी हो गयीं और इस प्रकार बोलीं ॥ १७ ॥

*देव्युवाच*

**स्वल्पेनैव तु कालेन शत्रूञ्जेष्यसि पाण्डव।**
**नरस्त्वमसि दुर्धर्ष नारायणसहायवान् ॥ १८ ॥**
**अजेयस्त्वं रणेऽरीणामपि वज्रभृतः स्वयम्।**

देवीने कहा—पाण्डुनन्दन ! तुम थोड़े ही समयमें शत्रुओंपर विजय प्राप्त करोगे। दुर्धर्ष वीर ! तुम तो साक्षात् नर हो। ये साक्षात् नारायण तुम्हारे सहायक हैं। तुम रणक्षेत्रमें शत्रुओंके लिये अजेय हो। साक्षात् इन्द्र भी तुम्हें पराजित नहीं कर सकते ॥ १८½ ॥

**इत्येवमुक्त्वा वरदा क्षणेनान्तरधीयत ॥ १९ ॥**
**लब्ध्वा वरं तु कौन्तेयो मेने विजयमात्मनः।**
**आरुरोह ततः पार्थो रथं परमसम्मतम् ॥ २० ॥**

ऐसा कहकर वरदायिनी देवी दुर्गा वहाँसे क्षणभरमें अन्तर्धान हो गयीं। वह वरदान पाकर कुन्तीकुमार अर्जुनको अपनी विजयका विश्वास हो गया। फिर वे अपने परम सुन्दर रथपर आरूढ़ हुए ॥ १९-२० ॥

**कृष्णार्जुनावेकरथौ दिव्यौ शङ्खौ प्रदध्मतुः।**

फिर एक रथपर बैठे हुए श्रीकृष्ण और अर्जुनने अपने दिव्य शङ्ख बजाये।

**य इदं पठते स्तोत्रं कल्य उत्थाय मानवः ॥ २१ ॥**
**यक्षरक्षःपिशाचेभ्यो न भयं विद्यते सदा।**

जो मनुष्य सबेरे उठकर इस स्तोत्रका पाठ करता है, उसे यक्ष, राक्षस और पिशाचोंसे कभी भय नहीं होता ॥ २१½ ॥

**न चापि रिपवस्तेभ्यः सर्पाद्या ये च दंष्ट्रिणः ॥ २२ ॥**
**न भयं विद्यते तस्य सदा राजकुलादपि।**
**विवादे जयमाप्नोति बद्धो मुच्येत बन्धनात् ॥ २३ ॥**

शत्रु तथा सर्प आदि विषैले दाँतोंवाले जीव भी उनको कोई हानि नहीं पहुँचा सकते। राजकुलसे भी उन्हें कोई भय नहीं होता है। इसका पाठ करनेसे विवादमें विजय प्राप्त होती है और बंदी बन्धनसे मुक्त हो जाता है ॥ २२-२३ ॥

**दुर्गं तरति चावश्यं तथा चौरैर्विमुच्यते।**
**संग्रामे विजयेन्नित्यं लक्ष्मीं प्राप्नोति केवलाम् ॥ २४ ॥**

वह दुर्गम संकटसे अवश्य पार हो जाता है। चोर भी उसे छोड़ देते हैं। वह संग्राममें सदा विजयी होता और विशुद्ध लक्ष्मी प्राप्त करता है ॥ २४ ॥

**आरोग्यबलसम्पन्नो जीवेद् वर्षशतं तथा।**
**एतद् दृष्टं प्रसादात् तु मया व्यासस्य धीमतः ॥ २५ ॥**

इतना ही नहीं, इसका पाठ करनेवाला पुरुष आरोग्य और बलसे सम्पन्न हो सौ वर्षोंकी आयुतक जीवित रहता है। यह

सब परम बुद्धिमान् भगवान् व्यासजीके कृपा-प्रसादसे मैंने प्रत्यक्ष देखा है ॥ २५ ॥

**मोहादेतौ न जानन्ति नरनारायणावृषी ।**
**तव पुत्रा दुरात्मानः सर्वे मन्युवशानुगाः ॥ २६ ॥**

राजन् ! आपके सभी दुरात्मा पुत्र क्रोधके वशीभूत हो मोहवश यह नहीं जानते हैं कि ये श्रीकृष्ण और अर्जुन ही साक्षात् नर-नारायण ऋषि हैं ॥ २६ ॥

**प्राप्तकालमिदं वाक्यं कालपाशेन गुण्ठिताः ।**
**द्वैपायनो नारदश्च कण्वो रामस्तथानघः ।**
**अवारयंस्तव सुतं न चासौ तद् गृहीतवान् ॥ २७ ॥**

वे कालपाशसे बद्ध होनेके कारण इस समयोचित बातको बतानेपर भी नहीं सुनते । द्वैपायन व्यास, नारद, कण्व तथा पापशून्य परशुरामने तुम्हारे पुत्रको बहुत रोका था; परंतु उसने उनकी बात नहीं मानी ॥ २७ ॥

**यत्र धर्मो द्युतिः कान्तिर्यत्र ह्रीः श्रीस्तथा मतिः ।**
**यतो धर्मस्ततः कृष्णो यतः कृष्णस्ततो जयः ॥ २८ ॥**

जहाँ न्यायोचित बर्ताव, तेज और कान्ति है, जहाँ ह्री, श्री और बुद्धि है तथा जहाँ धर्म विद्यमान है, वहीं श्रीकृष्ण हैं और जहाँ श्रीकृष्ण हैं, वहीं विजय है ॥ २८ ॥

इति श्रीमहाभारते भीष्मपर्वणि श्रीमद्भगवद्गीतापर्वणि दुर्गास्तोत्रे त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥

इस प्रकार श्रीमहाभारत भीष्मपर्वके अन्तर्गत श्रीमद्भगवद्गीतापर्वमें दुर्गास्तोत्रविषयक तेईसवाँ अध्याय पूरा हुआ ॥ २३ ॥

# चतुर्विंशोऽध्यायः

## सैनिकोंके हर्ष और उत्साहके विषयमें धृतराष्ट्र और संजयका संवाद

*धृतराष्ट्र उवाच*

**केषां प्रहृष्टास्तत्राग्रे योधा युध्यन्ति संजय ।**
**उदग्रमनसः के वा के वा दीना विचेतसः ॥ १ ॥**

धृतराष्ट्रने पूछा—संजय ! उस समय किस पक्षके योद्धा अत्यन्त हर्षमें भरकर पहले युद्धमें प्रवृत्त हुए ? किनके मनमें उत्साह भरा था और कौन-कौन मनुष्य दीन एवं अचेत हो रहे थे ? ॥ १ ॥

**के पूर्वं प्राहरंस्तत्र युद्धे हृदयकम्पने ।**
**मामकाः पाण्डवेया वा तन्ममाचक्ष्व संजय ॥ २**

संजय ! हृदयको कम्पित कर देनेवाले संग्राममें किन्होंने पहले संग्राम किया, मेरे पुत्रोंने या पाण्डवोंने ? यह मुझे बताओ॥

**कस्य सेनासमुदये गन्धमाल्यसमुद्भवः ।**
**वाचः प्रदक्षिणाश्चैव योधानामभिगर्जताम् ॥ ३ ॥**

किसकी सेनाओंमें सुगन्धित पुष्पमाला आदिका प्रादुर्भाव हुआ ? किस पक्षके गर्जते हुए योद्धाओंकी वाणी उदारतापूर्ण और उत्साहयुक्त थीं ? ॥ ३ ॥

*संजय उवाच*

**उभयोः सेनयोस्तत्र योधा जहृषिरे तदा ।**
**स्रजः समाः सुगन्धानामुभयत्र समुद्भवः ॥ ४ ॥**

संजयने कहा—राजन् ! दोनों ही सेनाओंके योद्धा उस समय हर्षमें भरे हुए थे । उभयपक्षमें ही सुगन्ध और पुष्पहारोंका प्रादुर्भाव हुआ था ॥ ४ ॥

**संहतानामनीकानां व्यूढानां भरतर्षभ ।**
**संसर्गात् समुदीर्णानां विमर्दः सुमहानभूत् ॥ ५ ॥**

भरतश्रेष्ठ ! संगठित, व्यूहबद्ध तथा युद्धविषयक उत्साहसे उद्यत हुए दोनों दलोंके योद्धाओंकी जब मुठभेड़ हुई, उस समय बड़ी भारी मार-काट मची थी ॥ ५ ॥

**वादित्रशब्दस्तुमुलः शङ्खभेरीविमिश्रितः ।**
**शूराणां रणशूराणां गर्जतामितरेतरम् ।**
**उभयोः सेनयो राजन् महान् व्यतिकरोऽभवत् ॥ ६ ॥**

राजन् ! शङ्ख और भेरी आदि वाद्योंका सम्मिलित भयंकर शब्द जब एक दूसरेपर गर्जन-तर्जन करनेवाले रणवीर शूरोंके सिंहनादसे मिला, तब दोनों सेनाओंमें महान् कोलाहल एवं संघर्ष होने लगा ॥ ६ ॥

**अन्योन्यं वीक्षमाणानां योधानां भरतर्षभ ।**
**कुञ्जराणां च नदतां सैन्यानां च प्रहृष्यताम् ॥ ७ ॥**

भरतभूषण ! एक-दूसरेकी ओर देखनेवाले योद्धाओं, गर्जते हुए हाथियों और हर्षमें भरी हुई सेनाओंका तुमुल नाद सर्वत्र व्याप्त हो रहा था ॥ ७ ॥

इति श्रीमहाभारते भीष्मपर्वणि श्रीमद्भगवद्गीतापर्वणि धृतराष्ट्रसंजयसंवादे चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥

इस प्रकार श्रीमहाभारत भीष्मपर्वके अन्तर्गत श्रीमद्भगवद्गीतापर्वमें धृतराष्ट्रसंजयसंवादविषयक चौबीसवाँ अध्याय पूरा हुआ ॥२४॥

पाँच नयी पुस्तकें ! श्रीहरिः प्रकाशित हो गयीं !!!

## महाभारत—मूलमात्र ( प्रथम खण्ड )

### ( आदि, सभा और वनपर्व )

आकार २२×३० आठपेजी, पृष्ठ-संख्या ८०४, तीन रंगीन चित्र, मूल्य ६) डाकखर्च २।≡)।

गीताप्रेससे प्रकाशित बड़े आकारकी मूल भागवतकी तरह ही दो कालममें पूरे महाभारतका मूल-पाठ प्रकाशित करनेका विचार है। प्रथम तीन पर्व ( आदि, सभा और वन ) छप गये हैं। आगेके भी पर्व क्रमशः छप रहे हैं। जिन्हें लेना हो वे मँगवानेकी कृपा करें।

## महत्त्वपूर्ण शिक्षा

लेखक—श्रीजयदयालजी गोयन्दका

आकार २०×३० सोलहपेजी, पृष्ठ ४७६, रंगीन चित्र ४, मूल्य १), सजि० १।≈), डाकखर्च १)

प्रस्तुत ग्रन्थमें श्रीगोयन्दकाजीने कर्मयोग, भक्तियोग, ज्ञानयोग, सदाचार, वैराग्य, सत्सङ्ग और स्वाध्याय आदि सार्वजनिक शिक्षाके विषयोंको बहुत ही सरल और सुन्दर ढंगसे तथा अनेक कथा-कहानियोंद्वारा भी समझाया है। इसे पढ़कर काममें लानेवाले सभी स्त्री-पुरुषोंको विशेष लाभ हो सकता है।

## व्रत-परिचय

लेखक—स्व० पं० श्रीहनूमानजी शर्मा

आकार २०×३० सोलहपेजी, पृष्ठ-सं० ४८०, मू० १॥।), सजिल्द २≈), डाकखर्च १-)

प्रस्तुत ग्रन्थमें चैत्र कृष्णपक्षके १२, शुक्लपक्षके ३१, वैशाख कृष्णके ६, शुक्लपक्षके १४, ज्येष्ठ कृष्णके ५, शुक्लपक्षके १३, आषाढ़ कृष्णके ३, शुक्लके १६, श्रावणके कुल २१, भाद्रपदके ३६, आश्विनके ३३, कार्तिकके ४४, मार्गशीर्षके ३३, पौषके १६, माघके ३४ और फाल्गुनके १९ व्रतोंका परिचय है। परिशिष्टमें अधिमासके ६, संक्रान्तिके ११, अयनव्रत २, पक्षव्रत २, वारव्रत २१, तिथि-वारादि पञ्चाङ्गव्रत २८, प्रायश्चित्तव्रत ४१, रोग तथा कष्टहारीव्रत १००, पुत्रप्रदव्रत ५ तथा अन्तमें वटसावित्री, मङ्गलागौरी, शिवरात्रि, ऋषिपञ्चमी, अनन्तव्रत आदिकी आठ संस्कृत मूल कथाएँ भी दी गयी हैं।

## मानसिक दक्षता

लेखक—श्रीराजेन्द्रबिहारीलालजी एम्० एस्-सी०

आकार २०×३० सोलहपेजी, पृष्ठ-सं० ३४४, मू० १), बढ़िया जिल्द १॥), डाकखर्च ॥।≡)

प्रस्तुत पुस्तकमें मानसिक दक्षताका महत्त्व, मनकी यन्त्र-रचना, मानसिक दक्षताका रहस्य, सीखनेकी कला, एकाग्रता, स्मृति और उसका विकास, सोचनेकी कला, कल्पना और मौलिकता तथा नये विचारोंका बनना आदि प्रकरणोंपर सुन्दर विवेचनात्मक प्रकाश डाला गया है। विद्वान् लेखकने इस विषयके सुप्रसिद्ध विदेशी लेखकोंके २३ ग्रन्थोंका इस पुस्तकमें उपयोग किया है।

## एक महात्माका प्रसाद

आकार २०×३० सोलहपेजी, पृष्ठ-सं० २९२, मू० ॥।), डाकखर्च ॥।≈)।

यह ग्रन्थ यथार्थ मानव-जीवनके निर्माणमें सुख-शान्तिकी प्राप्ति तथा जीवनके चरम और परम उद्देश्यकी सिद्धिके सफल साधन बतानेवाला है। इसकी भूमिकामें कल्याण-सम्पादक श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार लिखते हैं—'मेरा विश्वास है कि इसको मन लगाकर पढ़ने और तदनुसार जीवन बनानेका प्रयत्न करनेसे महान् लाभ होगा ………।'

व्यवस्थापक—गीताप्रेस, पो० गीताप्रेस ( गोरखपुर )

ॐ श्रीपरमात्मने नमः



# महाभारत

नारायणं नमस्कृत्य नरं चैव नरोत्तमम् । देवीं सरस्वतीं व्यासं ततो जयमुदीरयेत् ॥
व्यासाय विष्णुरूपाय व्यासरूपाय विष्णवे । नमो वै ब्रह्महृदये वासिष्ठाय नमो नमः ॥

वर्ष २ | गोरखपुर, मार्गशीर्ष २०१३, दिसम्बर १९५६ | संख्या २ पूर्ण संख्या १४

त्वमेव माता च पिता त्वमेव
त्वमेव बन्धुश्च सखा त्वमेव ।
त्वमेव विद्या द्रविणं त्वमेव
त्वमेव सर्वं मम देवदेव ॥

'आप ही माता और आप ही पिता हैं, आप ही बन्धु और आप ही मित्र हैं, आप ही विद्या और आप ही धन हैं, हे देवोंके देव ! आप ही मेरे सर्वस्व हैं ।'

# नम्र निवेदन

महाभारतके भीष्मपर्वके चौबीसवें अध्यायके बाद श्रीमद्भगवद्गीता है । इसे इस अङ्कमें किस रूपमें दिया जाय, इसके सम्बन्धमें जब मित्रोंके साथ परामर्श किया गया तो कुछ मित्रोंकी यह राय मिली कि गीता एक महान् उच्चकोटिका ग्रन्थ है, इसलिये इस अङ्कमें गीताप्रेस, गोरखपुरसे प्रकाशित 'गीता-तत्त्वविवेचनी टीका' का सारा-का-सारा व्याख्याभाग दिया जाय तो अच्छा रहे; किंतु दूसरे मित्रोंने यह सलाह दी कि ऐसा करनेसे अङ्कका कलेवर बड़ा हो जायगा; अतः गीता-तत्त्वविवेचनीमें जो बातें विस्तारसे लिखी हुई हैं, उनको संक्षेप करके दिया जाना ही उचित है । इसलिये इस अङ्कमें गीताके मूल श्लोकोंके शब्दार्थ तो गीता-तत्त्वविवेचनीसे प्रायः ज्यों-के-त्यों लिये गये हैं और विस्तृत व्याख्यासे प्रश्नोंको छोड़कर उत्तर-भागमेंसे सार-सार विषय टिप्पणियोंके रूपमें लिये गये हैं ।

## गीता-महिमा

श्रीमद्भगवद्गीता साक्षात् भगवान्‌की दिव्य वाणी है । इसकी महिमा अपार है, अपरिमित है । उसका यथार्थमें वर्णन कोई नहीं कर सकता । शेष, महेश, गणेश भी इसकी महिमाको पूरी तरहसे नहीं कह सकते; फिर मनुष्यकी तो बात ही क्या है । इतिहास-पुराणोंमें जगह-जगह इसकी महिमा गायी गयी है; परंतु जितनी महिमा इसकी अबतक गायी गयी है, उसे एकत्र कर लिया जाय तो भी यह नहीं कहा जा सकता कि इसकी महिमा इतनी ही है । सच्ची बात तो यह है कि इसकी महिमाका पूर्णतया वर्णन हो नहीं सकता । जिस वस्तुका वर्णन हो सकता है, वह अपरिमित कहाँ रही; वह तो परिमित हो गयी ।

गीता एक परम रहस्यमय ग्रन्थ है । इसमें सम्पूर्ण वेद और शास्त्रोंका सार संग्रह किया गया है । इसकी रचना इतनी सरल और सुन्दर है कि थोड़ा अभ्यास करनेसे भी मनुष्य इसको सहज ही समझ सकता है; परंतु इसका आशय इतना गूढ़ और गम्भीर है कि आजीवन निरन्तर अभ्यास करते रहनेपर भी उसका अन्त नहीं आता । प्रतिदिन नये-नये भाव उत्पन्न होते ही रहते हैं, इससे वह सदा नवीन ही बना रहता है; एवं एकाग्रचित्त होकर श्रद्धा-भक्तिसहित विचार करनेसे इसके पद-पदमें परम रहस्य भरा हुआ प्रत्यक्ष प्रतीत होता है । भगवान्‌के गुण, प्रभाव, स्वरूप, मर्म और उपासनाका तथा कर्म एवं ज्ञानका वर्णन जिस प्रकार इस गीता-शास्त्रमें किया गया है, वैसा अन्य ग्रन्थोंमें एक साथ मिलना कठिन है । भगवद्गीता एक ऐसा अनुपमेय शास्त्र है, जिसका एक भी शब्द सदुपदेशसे खाली नहीं है । गीतामें एक भी शब्द ऐसा नहीं है, जो रोचक कहा जा सके । उसमें जितनी बातें कही गयी हैं, वे सभी अक्षरशः यथार्थ हैं । सत्यस्वरूप भगवान्‌की वाणीमें रोचकताकी कल्पना करना उसका निरादर करना है ।

गीता सर्वशास्त्रमयी है । गीतामें सारे शास्त्रोंका अध्यात्मविषयक सार भरा हुआ है । उसे सारे शास्त्रोंका खजाना कहें तो भी अत्युक्ति न होगी । गीताका भलीभाँति ज्ञान हो जानेपर सब शास्त्रोंका तात्त्विक ज्ञान अपने-आप हो सकता है, उसके लिये अलग परिश्रम करनेकी आवश्यकता नहीं रहती ।

गीता गङ्गासे भी बढ़कर है । शास्त्रोंमें गङ्गास्नानका फल मुक्ति बतलाया गया है; परंतु गङ्गामें स्नान करनेवाला स्वयं मुक्त हो सकता है, वह दूसरोंको तारनेका सामर्थ्य नहीं रखता; किंतु गीतारूपी गङ्गामें गोते लगानेवाला स्वयं तो मुक्त होता ही है, वह दूसरोंको भी तारनेमें समर्थ हो जाता है । गङ्गा तो भगवान्‌के चरणोंसे उत्पन्न हुई है और गीता साक्षात् भगवान् नारायणके मुखारविन्दसे निकली है; फिर गङ्गा तो जो उसमें आकर स्नान करता है, उसीको मुक्त करती है, परंतु गीता तो घर-घरमें जाकर उन्हें मुक्तिका मार्ग दिखलाती है । इन सब कारणोंसे गीताको गङ्गासे बढ़कर कहते हैं ।

ऊपर यह बतलाया गया है कि गीता सर्वशास्त्रमयी है । इस महाभारतमें ही कहा है—'सर्वशास्त्रमयी गीता' ( भीष्म० ४३ । २ ), परंतु इतना ही कहना पर्याप्त नहीं है; क्योंकि सारे शास्त्रोंकी उत्पत्ति वेदोंसे हुई, वेदोंका प्राकट्य भगवान् ब्रह्माजीके मुखसे हुआ और ब्रह्माजी भगवान्‌के नाभिकमलसे उत्पन्न हुए । इस प्रकार शास्त्रों और भगवान्‌के बीचमें बहुत अधिक व्यवधान पड़ गया है; किंतु गीता तो स्वयं भगवान्‌के मुखारविन्दसे निकली है, इसलिये उसे सभी शास्त्रोंसे बढ़कर कहा जाय तो कोई अत्युक्ति न होगी । स्वयं भगवान् श्रीवेदव्यासने कहा है—

गीता सुगीता कर्तव्या किमन्यैः शास्त्रसंग्रहैः । या स्वयं पद्मनाभस्य मुखपद्माद् विनिःसृता ॥

( महा० भीष्म० ४३ । १ )

'गीताका ही भली प्रकारसे गान करना चाहिये, अन्य शास्त्रोंके संग्रहकी क्या आवश्यकता है; क्योंकि वह स्वयं पद्मनाभ भगवान्‌के साक्षात् मुखकमलसे निकली हुई है ।'

इस श्लोकमें 'पद्मनाभ' शब्दका प्रयोग करके महाभारतकारने यह बात व्यक्त की है । तात्पर्य यह है कि यह

गीता उन्हीं भगवान्‌के मुखकमलसे निकली है, जिनके नाभिकमलसे ब्रह्माजी उत्पन्न हुए और ब्रह्माजीके मुखसे वेद प्रकट हुए, जो सम्पूर्ण शास्त्रोंके मूल हैं।

गीता गायत्रीसे बढ़कर है। गायत्री-जपसे मनुष्यकी मुक्ति होती है, यह बात ठीक है; किंतु गायत्री-जप करनेवाला भी स्वयं ही मुक्त होता है, पर गीताका अभ्यास करनेवाला तो तरन-तारन बन जाता है। जब मुक्तिके दाता स्वयं भगवान् ही उसके हो जाते हैं, तब मुक्तिकी तो बात ही क्या है। मुक्ति उसकी चरणधूलिमें निवास करती है। मुक्तिका तो वह सदाव्रत खोल देता है।

गीताको हम स्वयं भगवान्‌से भी बढ़कर कहें तो कोई अत्युक्ति न होगी। भगवान्‌ने स्वयं कहा है—

**गीताश्रयेऽहं तिष्ठामि गीता मे चोत्तमं गृहम्। गीताज्ञानमुपाश्रित्य त्रींल्लोकान् पालयाम्यहम्॥**

( वाराहपुराण )

'मैं गीताके आश्रयमें रहता हूँ, गीता मेरा श्रेष्ठ गृह है। गीताके ज्ञानका सहारा लेकर ही मैं तीनों लोकोंका पालन करता हूँ।'

इसके सिवा, गीतामें ही भगवान् मुक्तकण्ठसे यह घोषणा करते हैं कि जो कोई मेरी इस गीतारूप आज्ञाका पालन करेगा, वह निःसंदेह मुक्त हो जायगा। यही नहीं, भगवान् कहते हैं कि जो कोई इसका अध्ययन भी करेगा, उसके द्वारा ज्ञानयज्ञसे मैं पूजित होऊँगा। जब गीताके अध्ययनमात्रका इतना माहात्म्य है, तब जो मनुष्य इसके उपदेशोंके अनुसार अपना जीवन बना लेता है और इसका रहस्य भक्तोंको धारण कराता है तथा उनमें इसका विस्तार एवं प्रचार करता है, उसकी तो बात ही क्या है। उसके लिये तो भगवान् कहते हैं कि वह मेरा अतिशय प्रिय कार्य करनेवाला है। वह भगवान्‌को प्राणोंसे भी बढ़कर प्यारा होता है, यह भी कहा जाय तो कुछ अनुचित न होगा। भगवान् अपने ऐसे भक्तोंके अधीन बन जाते हैं। अच्छे पुरुषोंमें भी यह देखा जाता है कि उनके सिद्धान्तोंका पालन करनेवाला जितना उन्हें प्रिय होता है, उतने प्यारे उन्हें अपने प्राण भी नहीं होते। गीता भगवान्‌का प्रधान रहस्यमय आदेश है। ऐसी दशामें उसका पालन करनेवाला उन्हें प्राणोंसे भी बढ़कर प्रिय हो, इसमें आश्चर्य ही क्या है।

गीता भगवान्‌का श्वास है, हृदय है और भगवान्‌की वाङ्मयी मूर्ति है। जिसके हृदयमें, वाणीमें, शरीरमें तथा समस्त इन्द्रियों एवं उनकी क्रियाओंमें गीता रम गयी है, वह पुरुष साक्षात् गीताकी मूर्ति है। उसके दर्शन, स्पर्श, भाषण एवं चिन्तनसे भी दूसरे मनुष्य परम पवित्र बन जाते हैं; फिर उसके आज्ञापालन एवं अनुकरण करनेवालोंकी तो बात ही क्या है। वास्तवमें गीताके समान संसारमें यज्ञ, दान, तप, तीर्थ, व्रत, संयम और उपवास आदि कुछ भी नहीं हैं।

गीता साक्षात् भगवान् श्रीकृष्णके मुखारविन्दसे निकली हुई वाणी है। इसके संकलनकर्ता श्रीव्यासजी हैं। भगवान् श्रीकृष्णने अपने उपदेशका कितना ही अंश तो पद्योंमें ही कहा था, जिसे व्यासजीने ज्यों-का-त्यों रख दिया। कुछ अंश जो उन्होंने गद्यमें कहा था, उसे व्यासजीने स्वयं श्लोकबद्ध कर दिया; साथ ही अर्जुन, संजय एवं धृतराष्ट्रके वचनोंको भी पद्यरूपमें ग्रथित कर लिया और इस पूरे ग्रन्थको अठारह अध्यायोंमें विभक्त करके महाभारतके अंदर मिला लिया, जो आज हमें इस रूपमें उपलब्ध है।

## गीताका तात्पर्य

गीता ज्ञानका अथाह समुद्र है। इसके अंदर ज्ञानका अनन्त भण्डार भरा पड़ा है। इसका तत्त्व समझानेमें बड़े-बड़े दिग्गज विद्वान् और तत्त्वालोचक महात्माओंकी वाणी भी कुण्ठित हो जाती है; क्योंकि इसका पूर्ण रहस्य भगवान् श्रीकृष्ण ही जानते हैं। उनके बाद कहीं इसके संकलनकर्ता व्यासजी और श्रोता अर्जुनका नंबर आता है। ऐसी अगाध रहस्यमयी गीताका आशय और महत्त्व समझना मेरे-जैसे मनुष्यके लिये ठीक वैसा ही है, जैसा एक साधारण पक्षीका अनन्त आकाशका पता लगानेके लिये प्रयत्न करना। गीता अनन्त भावोंका अथाह समुद्र है। रत्नाकरमें गहरा गोता लगानेपर जैसे रत्नोंकी प्राप्ति होती है, वैसे ही इस गीता-सागरमें गहरी डुबकी लगानेसे जिज्ञासुओंको नित्य-नूतन विलक्षण भाव-रत्न-राशिकी उपलब्धि होती है; परंतु आकाशमें गरुड़ भी उड़ते हैं तथा साधारण मच्छर भी—इसीके अनुसार सभी अपने-अपने भावके अनुसार कुछ अनुभव करते ही हैं। अतएव विचार करनेपर प्रतीत होता है कि गीताका मुख्य तात्पर्य अनादिकालसे अज्ञानवश संसार-समुद्रमें पड़े हुए जीवको परमात्माकी प्राप्ति करवा देनेमें है और उसके लिये गीतामें ऐसे उपाय बतलाये गये हैं, जिनसे मनुष्य अपने सांसारिक कर्तव्य-कर्मोंका भलीभाँति आचरण करता हुआ ही परमात्माको प्राप्त कर सकता है। व्यवहारमें परमार्थके प्रयोगकी यह अद्भुत कला गीतामें बतलायी गयी है और अधिकारी-भेदसे परमात्माकी प्राप्तिके लिये इस प्रकारकी दो निष्ठाओं-का प्रतिपादन किया गया है। वे दो निष्ठाएँ हैं—ज्ञाननिष्ठा यानी सांख्यनिष्ठा और योगनिष्ठा ( गीता ३।३ )। यहाँ यह प्रश्न होता है कि 'प्रायः सभी शास्त्रोंमें भगवान्‌को प्राप्त करनेके तीन प्रधान मार्ग बतलाये गये हैं—

कर्म, उपासना और ज्ञान। ऐसी दशामें गीताने दो ही निष्ठाएँ कैसे मानी हैं ? क्या गीताको भक्तिका सिद्धान्त मान्य नहीं है ? बहुत-से लोग तो गीताका उपदेश भक्तिप्रधान ही मानते हैं और यत्र-तत्र भगवान्ने भक्तिका विशेष महत्त्व भी स्पष्ट शब्दोंमें कहा है ( गीता ६ । ४७ ) और भक्तिके द्वारा अपनी प्राप्ति सुलभ बतलायी है ( गीता ८ । १४; ११ । ५४ )।' इसका उत्तर यह है कि गीताने भक्तिको भगवत्प्राप्तिका प्रधान साधन माना है—लोगोंकी यह मान्यता ठीक ही है। गीताने भक्तिको बहुत ऊँचा स्थान दिया है और स्थान-स्थानपर अर्जुनको भक्त बननेकी आज्ञा भी दी है ( गीता ९ । ३४; १२ । ८; १८ । ५७, ६५, ६६ ); परंतु गीताने निष्ठाएँ दो ही मानी हैं। इनमें भक्ति योगनिष्ठामें शामिल है और भक्तिके क्रियात्मिका होनेसे गीताका ऐसा मानना युक्तिविरुद्ध भी नहीं कहा जा सकता।

इसके अतिरिक्त 'ज्ञान' और 'कर्म' शब्दोंका जिस अर्थमें गीतामें प्रयोग हुआ है, वह भी विशेष रहस्यमय है। गीताके कर्म और कर्मयोग तथा ज्ञान और ज्ञानयोग एक ही चीज नहीं हैं। गीताके अनुसार शास्त्रविहित कर्म ज्ञाननिष्ठा और योगनिष्ठा दोनों ही दृष्टियोंसे हो सकते हैं। ज्ञाननिष्ठामें भी कर्मका विरोध नहीं है और योगनिष्ठामें तो कर्मोंका सम्पादन ही साधन माना गया है ( गीता ६ । ३ ) और उनका स्वरूपसे त्याग उलटा बाधक माना गया है ( गीता ३ । ४ )। दूसरे अध्यायके ४७वेंसे लेकर ५१ वें श्लोकतक तथा तीसरे अध्यायके १९वें और चौथे अध्यायके ४२ वें श्लोकोंमें अर्जुनको योगनिष्ठाकी दृष्टिसे कर्म करनेकी आज्ञा दी गयी है और तीसरे अध्यायके अट्ठाईसवें तथा पाँचवें अध्यायके आठवें, नवें और तेरहवें श्लोकोंमें सांख्य यानी ज्ञाननिष्ठाकी दृष्टिसे कर्म करनेकी बात कही गयी है। सकाम कर्मके लिये किसी भी निष्ठामें स्थान ही नहीं है, सकामकर्मियोंको तो भगवान्ने तुच्छ बतलाया है ( गीता २ । ४२ से ४४; ७ । २० से २३; ९ । २०, २१ )।

ज्ञानका अर्थ भी गीतामें केवल ज्ञानयोग ही नहीं है; फलरूप ज्ञानको भी, जो सब प्रकारके साधनोंका फल है—जो ज्ञाननिष्ठा और योगनिष्ठा दोनोंका फल है और जिसे यथार्थ ज्ञान अथवा तत्त्वज्ञान भी कहते हैं, 'ज्ञान' शब्दसे ही कहा है। चौथे अध्यायके चौबीसवेंमें तथा पचीसवेंके उत्तरार्द्धमें ज्ञानयोगका वर्णन है और चौथे अध्यायके ३६ वेंसे ३९ वें तक फलरूप ज्ञानका वर्णन है। इसी प्रकार अन्यत्र भी प्रसङ्गानुसार समझ लेना चाहिये।

शास्त्रोंमें कर्म और ज्ञानके अतिरिक्त जो 'उपासना' का प्रकरण आया है, वह उपासना इन्हीं दो निष्ठाओंके अन्तर्गत है। जब अपनेको परमात्मासे अभिन्न मानकर उपासना की जाती है, तब वह सांख्यनिष्ठाके अन्तर्गत आ जाती है और जब भेददृष्टिसे की जाती है, तब योगनिष्ठाके अन्तर्गत मानी जाती है। सांख्यनिष्ठा और योगनिष्ठामें यही मुख्य अन्तर है। इसी प्रकार तेरहवें अध्यायके चौबीसवें श्लोकमें केवल ध्यानके द्वारा परमात्माकी प्राप्ति बतलायी गयी है; परंतु वहाँ भी यही बात समझनी चाहिये कि जो ध्यान अभेददृष्टिसे किया जाता है, वह सांख्यनिष्ठाके अन्तर्गत है और जो भेददृष्टिसे किया जाता है, वह योगनिष्ठाके अन्तर्गत है।

गीतामें केवल भजन-पूजन अथवा केवल ध्यानसे अपनी प्राप्ति बतलाकर भगवान्ने यह भाव दिखलाया है कि योगनिष्ठाके पूरे साधनसे तो उनकी प्राप्ति होती ही है, उसके एक-एक अङ्गके साधनसे भी उनकी प्राप्ति हो सकती है। यह उनकी कृपा है कि उन्होंने अपनेको जीवोंके लिये इतना सुलभ बना दिया है। अब सांख्यनिष्ठा और योगनिष्ठाके स्वरूपके विषयमें संक्षेपसे विचार किया जा रहा है—

## सांख्यनिष्ठा और योगनिष्ठाका स्वरूप

( १ ) सम्पूर्ण पदार्थ मृगतृष्णाके जलकी भाँति अथवा स्वप्नकी सृष्टिके सदृश मायामय होनेसे मायाके कार्यरूप सम्पूर्ण गुण ही गुणोंमें बरतते हैं—इस प्रकार समझकर मन, इन्द्रिय और शरीरके द्वारा होनेवाले समस्त कर्मोंमें कर्तापनके अभिमानसे रहित होना ( गीता ५ । ८-९ ) तथा सर्वव्यापी सच्चिदानन्दघन परमात्माके स्वरूपमें एकीभावसे नित्य स्थित रहते हुए एक सच्चिदानन्दघन वासुदेवके सिवा अन्य किसीके भी अस्तित्वका भाव न रहना ( गीता १३ । ३० )—यह तो 'सांख्यनिष्ठा' है। 'ज्ञानयोग' अथवा 'कर्मसंन्यास' भी इसीके नाम हैं। और—

( २ ) सिद्धि-असिद्धिमें समभाव रखते हुए, आसक्ति और फलकी इच्छाका त्याग करके भगवदाज्ञानुसार सब कर्मोंका आचरण करना ( गीता २ । ४७से ५१ ) अथवा श्रद्धा-भक्तिपूर्वक मन, वाणी और शरीरसे सब प्रकार भगवान्के शरण होकर नाम, गुण और प्रभावसहित उनके स्वरूपका निरन्तर चिन्तन करना ( गीता ६ । ४७ )—यह 'योगनिष्ठा' है। इसीका भगवान्ने समत्वयोग, तदर्थकर्म, मदर्थकर्म एवं सात्त्विक त्याग आदि नामोंसे उल्लेख किया है।

योगनिष्ठामें सामान्यरूपसे अथवा प्रधानरूपसे भक्ति रहती ही है। गीतोक्त योगनिष्ठा भक्तिसे शून्य नहीं है। जहाँ भक्ति अथवा भगवान्का स्पष्ट शब्दोंमें उल्लेख नहीं है ( गीता २ । ४७ से ५१ ), वहाँ भी भगवान्की आज्ञाका पालन तो है ही और उसका फल भी भगवान्की ही प्राप्ति है—इस दृष्टिसे भक्तिका सम्बन्ध वहाँ भी है ही।

अब यहाँ गीताकी कुछ खास-खास बातें बतलायी जाती हैं—

## गीतामें समता

गीतामें समताकी बात प्रधानरूपसे आयी है। भगवत्प्राप्तिकी तो समता ही कसौटी है। ज्ञान, कर्म एवं भक्ति—तीनों ही मार्गोंमें साधनरूपमें भी समताकी आवश्यकता बतलायी गयी है और तीनों ही मार्गोंसे परमात्माको प्राप्त हुए पुरुषोंका भी समता एक असाधारण लक्षण बतलाया गया है। साधन भी उसके बिना अधूरा है, सिद्धि तो अधूरी है ही। जिसमें समता नहीं, वह सिद्ध ही कैसा ? दूसरे अध्यायके पंद्रहवें श्लोकमें 'समदुःखसुखम्' पदसे ज्ञानमार्गके साधकोंमें समतावालेको ही अमृतत्व अर्थात् मुक्तिका अधिकारी बतलाया गया है। दूसरे अध्यायके अड़तालीसवेंमें 'सिद्ध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा समत्वं योग उच्यते' इस श्लोकार्धके द्वारा कर्मयोगके साधकको समतायुक्त होकर कर्म करनेकी आज्ञा दी गयी है। बारहवें अध्यायके १८ वें, १९ वें इन दो श्लोकोंमें सिद्ध भक्तके लक्षणोंमें समताका उल्लेख किया गया है और उसी अध्यायके २० वें श्लोकमें भक्ति-मार्गके साधकके लिये भी इन्हीं गुणोंके सेवनकी बात कही गयी है। इसी प्रकार छठे अध्यायके ७ वेंसे ९ वेंतक सिद्ध कर्मयोगीको सम बतलाया गया है और चौदहवें अध्यायके २४-२५ वेंमें गुणातीत ( सिद्ध ज्ञानयोगी ) के लक्षणोंमें भी समताका प्रधानरूपसे समावेश पाया जाता है।

इस समताका तत्त्व सुगमताके साथ भलीभाँति समझानेके लिये श्रीभगवान्‌ने गीतामें अनेकों प्रकारसे सम्पूर्ण क्रिया, भाव, पदार्थ और भूतप्राणियोंमें समताकी व्याख्या की है। जैसे—

### मनुष्योंमें समता

**सुहृन्मित्रार्युदासीनमध्यस्थद्वेष्यबन्धुषु। साधुष्वपि च पापेषु समबुद्धिर्विशिष्यते॥** ( ६ । ९ )

'सुहृद्, मित्र, वैरी, उदासीन, मध्यस्थ, द्वेष्य और बन्धुगणोंमें, धर्मात्माओं और पापियोंमें भी समान भाव रखनेवाला श्रेष्ठ है।'

### मनुष्यों और पशुओंमें समता

**विद्याविनयसम्पन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनि। शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः॥** ( ५ । १८ )

'ज्ञानीजन विद्या और विनययुक्त ब्राह्मणमें तथा गौ, हाथी, कुत्ते और चाण्डालमें भी समदर्शी ही होते हैं।'

### सम्पूर्ण जीवोंमें समता

**आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योऽर्जुन। सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः॥** ( ६ । ३२ )

'हे अर्जुन ! जो योगी अपनी भाँति सम्पूर्ण भूतोंमें सम देखता है और सुख अथवा दुःखको भी सबमें सम देखता है, वह योगी परम श्रेष्ठ माना गया है।'

कहीं-कहींपर भगवान्‌ने व्यक्ति, क्रिया, पदार्थ और भावकी समताका एक ही साथ वर्णन किया है। जैसे—

**समः शत्रौ च मित्रे च तथा मानापमानयोः। शीतोष्णसुखदुःखेषु समः सङ्गविवर्जितः॥** ( १२ । १८ )

'जो शत्रु-मित्रमें और मान-अपमानमें सम है तथा सरदी-गरमी और सुख-दुःखादि द्वन्द्वोंमें सम है और आसक्तिसे रहित है ( वह भक्त है )।'

यहाँ शत्रु-मित्र 'व्यक्ति' के वाचक हैं, मान-अपमान 'परकृत क्रिया' हैं, शीत-उष्ण 'पदार्थ' हैं और सुख-दुःख 'भाव' हैं।

**समदुःखसुखः स्वस्थः समलोष्टाश्मकाञ्चनः। तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः॥** ( १४ । २४ )

'जो निरन्तर आत्मभावमें स्थित, दुःख-सुखको समान समझनेवाला, मिट्टी, पत्थर और स्वर्णमें समान भाववाला, ज्ञानी, प्रिय तथा अप्रियको एक-सा माननेवाला और अपनी निन्दा-स्तुतिमें भी समान भाववाला है ( वही गुणातीत है )।'

इसमें भी दुःख-सुख 'भाव' हैं, लोष्ट, अश्म और काञ्चन 'पदार्थ' हैं, निन्दा-स्तुति 'परकृत क्रिया' हैं और प्रिय-अप्रिय 'प्राणी', 'भाव', 'पदार्थ' तथा 'क्रिया' सभीके वाचक हैं।

इस प्रकार जो सर्वत्र समदृष्टि है, व्यवहारमें कथनमात्रकी अहंता-ममता रहते हुए भी जो सबमें समबुद्धि रखता है, जिसका समष्टिरूप समस्त संसारमें आत्मभाव है, वह समतायुक्त पुरुष है और वही सच्चा साम्यवादी है।

गीताके साम्यवाद और आजकलके कहे जानेवाले साम्यवादमें बड़ा अन्तर है। आजकलका साम्यवाद ईश्वर-विरोधी है और यह गीतोक्त साम्यवाद सर्वत्र ईश्वरको देखता है; वह धर्मका नाशक है, यह पद-पदपर धर्मकी पुष्टि करता है; वह हिंसामय है, यह अहिंसाका प्रतिपादक है; वह स्वार्थमूलक है, यह स्वार्थको समीप भी नहीं आने देता; वह खान-पान-स्पर्शादिमें एकता रखकर आन्तरिक भेदभाव रखता है, यह खान-पान-स्पर्शादिमें शास्त्रमर्यादानुसार यथायोग्य भेद रखकर भी आन्तरिक भेद नहीं रखता और सबमें आत्माको अभिन्न देखनेकी शिक्षा देता है; उसका लक्ष्य

केवल धनोपासना है, इसका लक्ष्य ईश्वरप्राप्ति है; उसमें अपने दलका अभिमान है और दूसरोंका अनादर है, इसमें सर्वथा अभिमानशून्यता है और सारे जगत्‌में परमात्माको देखकर सबका सम्मान करना है; उसमें बाहरी व्यवहारकी प्रधानता है, इसमें अन्तःकरणके भावकी प्रधानता है; उसमें भौतिक सुख मुख्य है, इसमें आध्यात्मिक सुख मुख्य है; उसमें परधन और परमतसे असहिष्णुता है, इसमें सबका समान आदर है; उसमें राग-द्वेष है, इसमें राग-द्वेषका अभाव है।

## गुणोंकी पहचान

इसी प्रकार गीतामें सात्त्विक-राजस-तामस पदार्थों, भावों एवं क्रियाओंकी कुछ खास पहचान बतलायी गयी है। वह इस प्रकार है—

( १ ) जिस पदार्थ, भाव या क्रियाका स्वार्थसे सम्बन्ध न हो और जिसमें आसक्ति एवं ममता न हो तथा जिसका फल भगवत्प्राप्ति हो, उसे सात्त्विक जानना चाहिये।

( २ ) जिस पदार्थ, भाव या क्रियामें लोभ, स्वार्थ एवं आसक्तिका सम्बन्ध हो तथा जिसका फल क्षणिक सुखकी प्राप्ति एवं अन्तिम परिणाम दुःख हो, उसे राजस समझना चाहिये।

( ३ ) जिस पदार्थ, भाव या क्रियामें हिंसा, मोह एवं प्रमाद हो तथा जिसका फल दुःख एवं अज्ञान हो, उसे तामस समझना चाहिये।

इस प्रकार तीनों तरहके पदार्थों, भावों एवं क्रियाओंका भेद बतलाकर भगवान्‌ने सात्त्विक पदार्थों, भावों एवं क्रियाओंको ग्रहण करने तथा राजस और तामस पदार्थों, भावों एवं क्रियाओंका त्याग करनेका उपदेश दिया है।

## गीतामें आचरणकी अपेक्षा भावकी प्रधानता

यद्यपि उत्तम आचरण एवं अन्तःकरणका उत्तम भाव दोनोंहीको गीताने कल्याणका साधन माना है, किंतु प्रधानता भावको ही दी है। दूसरे, बारहवें तथा चौदहवें अध्यायोंके अन्तमें क्रमशः स्थितप्रज्ञ, भक्त एवं गुणातीत पुरुषोंके लक्षणोंमें भावकी ही प्रधानता बतलायी गयी है ( देखिये गीता २। ५५ से ७१; १२। १३ से १९; १४। २२ से २५ )। दूसरे तथा चौदहवें अध्यायोंमें तो अर्जुनने प्रश्न किया है आचरणको लक्ष्य करके, परंतु भगवान्‌ने उत्तर दिया है प्रधानतया भावको ही दृष्टिमें रखकर। गीताके अनुसार सकामभावसे की हुई यज्ञ, दान, तप आदि ऊँची-से-ऊँची क्रिया एवं उपासनासे भी निष्कामभावसे की हुई शिल्प, व्यापार एवं सेवा आदि छोटी-से-छोटी क्रिया भी मुक्तिदायक होनेके कारण श्रेष्ठ है ( गीता २। ४०, ४९; १२। १२; १८। ४६ )। चौथे अध्यायमें जहाँ कई प्रकारके यज्ञरूप साधन बतलाये गये हैं, उनमें भी भावकी प्रधानतासे ही मुक्ति बतलायी है।

## अधिकारी

गीताकी शिक्षापर विचार करनेपर यह कहा जा सकता है कि गीतामें बतलाये हुए साधनोंके अनुसार आचरण करनेका अधिकार मनुष्यमात्रको है। जगद्गुरु भगवान् श्रीकृष्णका यह उपदेश समस्त मानवजातिके लिये है—किसी खास वर्ण अथवा किसी खास आश्रमके लिये नहीं। यही गीताकी विशेषता है। भगवान्‌ने अपने उपदेशमें जगह-जगह 'मानवः', 'नरः', 'देहभृत्', 'देही' इत्यादि शब्दोंका प्रयोग करके इस बातको स्पष्ट कर दिया है। पाँचवें अध्यायके तेरहवें श्लोकमें जहाँ सांख्ययोगका मुख्य साधन बतलाया गया है, भगवान्‌ने 'देही' शब्दका प्रयोग करके मनुष्यमात्रको उसका अधिकारी बतलाया है। इसी प्रकार अठारहवें अध्यायके छियालीसवें श्लोकमें भगवान्‌ने स्पष्ट शब्दोंमें कहा है कि मनुष्यमात्र अपने-अपने शास्त्रविहित कर्मों-द्वारा सर्वव्यापी परमेश्वरकी पूजा करके सिद्धि प्राप्त कर सकता है। इसी प्रकार भक्तिके लिये भगवान्‌ने स्त्री, शूद्र तथा पापयोनितकको अधिकारी बतलाया है ( ९। ३२ ) और भी जहाँ-जहाँ भगवान्‌ने मुक्तिके लिये किसी भी साधनका उपदेश दिया है, वहाँ ऐसा नहीं कहा है कि इस साधनको करनेका किसी खास वर्ण, आश्रम या जातिको ही अधिकार है, दूसरोंको नहीं।

सार बात यह है कि 'श्रीमद्भगवद्गीता' एक परम रहस्यका विषय है। इसको परम कृपालु भगवान् श्रीकृष्णने अर्जुनको निमित्त करके सभी प्राणियोंके हितके लिये कहा है; परंतु इसके प्रभावको वे ही पुरुष जान सकते हैं, जो भगवान्‌के शरण होकर श्रद्धा-भक्तिसहित इसका अभ्यास करते हैं। इसलिये अपना कल्याण चाहनेवाले मनुष्योंको उचित है कि जितना शीघ्र हो सके, अज्ञाननिद्रासे चेतकर एवं अपना मुख्य कर्तव्य समझकर श्रद्धा-भक्तिसहित सदा इसका श्रवण, मनन और पठन-पाठनद्वारा अभ्यास करते हुए भगवान्‌के आज्ञानुसार साधनमें लग जायँ; क्योंकि जो मनुष्य श्रद्धा-भक्तिसहित इसका मर्म जाननेके लिये इसके अन्तर प्रवेश करके सदा इसका मनन करते हैं एवं भगवदाज्ञानुसार साधन करनेमें तत्पर रहते हैं, उनके अन्तःकरणमें प्रतिदिन नये-नये सद्भाव उत्पन्न होते हैं और वे शुद्धान्तःकरण हुए शीघ्र ही परमात्माको प्राप्त हो जाते हैं।

—जयदयाल गोयन्दका

॥ श्रीहरिः ॥

# विषय-सूची

## चित्र-सूची




सम्पादक—**हनुमानप्रसाद पोद्दार**

टीकाकार—जयदयाल गोयन्दका

**मुद्रक-प्रकाशक—घनश्यामदास जालान, गीताप्रेस, गोरखपुर**

# पञ्चविंशोऽध्यायः

## ( श्रीमद्भगवद्गीतायां प्रथमोऽध्यायः )

### दोनों सेनाओंके प्रधान-प्रधान वीरों एवं शङ्खध्वनिका वर्णन तथा स्वजनवधके पापसे भयभीत हुए अर्जुनका विषाद

*धृतराष्ट्र उवाच*

**धर्मक्षेत्रे कुरुक्षेत्रे समवेता युयुत्सवः ।**
**मामकाः पाण्डवाश्चैव किमकुर्वत संजय ॥ १ ॥**

**धृतराष्ट्र बोले**—हे संजय ! धर्मभूमि कुरुक्षेत्रमें एकत्र हुए युद्धकी इच्छावाले मेरे और पाण्डुके पुत्रोंने क्या किया ? ॥ १ ॥



*संजय उवाच*

**दृष्ट्वा तु पाण्डवानीकं व्यूढं दुर्योधनस्तदा ।**
**आचार्यमुपसंगम्य राजा वचनमब्रवीत् ॥ २ ॥**

**संजय बोले**—उस समय राजा दुर्योधनने व्यूहरचनायुक्त पाण्डवोंकी सेनाको देखकर और द्रोणाचार्यके पास जाकर यह वचन कहा—॥ २ ॥

**पश्यैतां पाण्डुपुत्राणामाचार्य महतीं चमूम् ।**
**व्यूढां द्रुपदपुत्रेण तव शिष्येण धीमता ॥ ३ ॥**

'हे आचार्य ! आपके बुद्धिमान् शिष्य द्रुपदपुत्र धृष्टद्युम्नद्वारा व्यूहाकार खड़ी की हुई पाण्डुपुत्रोंकी इस बड़ी भारी सेनाको देखिये ॥ ३ ॥

**अत्र शूरा महेष्वासा भीमार्जुनसमा युधि ।**
**युयुधानो विराटश्च द्रुपदश्च महारथः ॥ ४ ॥**

**धृष्टकेतुश्चेकितानः काशिराजश्च वीर्यवान् ।**
**पुरुजित् कुन्तिभोजश्च शैब्यश्च नरपुङ्गवः ॥ ५ ॥**
**युधामन्युश्च विक्रान्त उत्तमौजाश्च वीर्यवान् ।**
**सौभद्रो द्रौपदेयाश्च सर्व एव महारथाः ॥ ६ ॥**

'इस सेनामें बड़े-बड़े धनुषोंवाले तथा युद्धमें भीम और अर्जुनके समान शूरवीर सात्यकि और विराट तथा महारथी राजा द्रुपद, धृष्टकेतु और चेकितान तथा बलवान् काशिराज, पुरुजित्, कुन्तिभोज और मनुष्योंमें श्रेष्ठ शैब्य, पराक्रमी युधामन्यु तथा बलवान् उत्तमौजा, सुभद्रापुत्र अभिमन्यु एवं द्रौपदीके पाँचों पुत्र—ये सभी महारथी हैं ॥ ४–६ ॥

**अस्माकं तु विशिष्टा ये तान् निबोध द्विजोत्तम ।**
**नायका मम सैन्यस्य संज्ञार्थं तान् ब्रवीमि ते ॥ ७ ॥**

'हे ब्राह्मणश्रेष्ठ ! अपने पक्षमें भी जो प्रधान हैं, उनको आप समझ लीजिये । आपकी जानकारीके लिये मेरी सेनाके जो-जो सेनापति हैं, उनको बतलाता हूँ ॥ ७ ॥

**भवान् भीष्मश्च कर्णश्च कृपश्च समितिंजयः ।**
**अश्वत्थामा विकर्णश्च सौमदत्तिस्तथैव च ॥ ८ ॥**

'आप—द्रोणाचार्य और पितामह भीष्म तथा कर्ण और संग्रामविजयी कृपाचार्य तथा वैसे ही अश्वत्थामा, विकर्ण और सोमदत्तका पुत्र भूरिश्रवा ॥ ८ ॥

**अन्ये च बहवः शूरा मदर्थे त्यक्तजीविताः ।**
**नानाशस्त्रप्रहरणाः सर्वे युद्धविशारदाः ॥ ९ ॥**

'और भी मेरे लिये जीवनकी आशा त्याग देनेवाले बहुत-से शूरवीर अनेक प्रकारके शस्त्रास्त्रोंसे सुसज्जित और सबके सब युद्धमें चतुर हैं ॥ ९ ॥

**अपर्याप्तं तदस्माकं बलं भीष्माभिरक्षितम् ।**
**पर्याप्तं त्विदमेतेषां बलं भीमाभिरक्षितम् ॥१०॥**

'भीष्मपितामहद्वारा रक्षित हमारी वह सेना सब प्रकारसे अजेय है और भीमद्वारा रक्षित इन लोगोंकी यह सेना जीतनेमें सुगम है ॥ १० ॥

**अयनेषु च सर्वेषु यथाभागमवस्थिताः ।**
**भीष्ममेवाभिरक्षन्तु भवन्तः सर्व एव हि ॥११॥**

'इसलिये सब मोर्चोंपर अपनी-अपनी जगह स्थित रहते हुए आपलोग सभी निःसंदेह भीष्मपितामहकी ही सब ओरसे रक्षा करें' ॥ ११ ॥

**तस्य संजनयन् हर्षं कुरुवृद्धः पितामहः ।**
**सिंहनादं विनद्योच्चैः शङ्खं दध्मौ प्रतापवान् ॥१२॥**

( तब ) कौरवोंमें वृद्ध बड़े प्रतापी पितामह भीष्मने उस दुर्योधनके हृदयमें हर्ष उत्पन्न करते हुए उच्च स्वरसे सिंहकी दहाड़के समान गरजकर शङ्ख बजाया ॥ १२ ॥

**ततः शङ्खाश्च भेर्यश्च पणवानकगोमुखाः ।**
**सहसैवाभ्यहन्यन्त स शब्दस्तुमुलोऽभवत् ॥१३॥**

इसके पश्चात् शङ्ख और नगारे तथा ढोल, मृदङ्ग और नरसिंघे आदि बाजे एक साथ ही बज उठे । उनका वह शब्द बड़ा भयंकर हुआ ॥ १३ ॥

**ततः श्वेतैर्हयैर्युक्ते महति स्यन्दने स्थितौ ।**
**माधवः पाण्डवश्चैव दिव्यौ शङ्खौ प्रदध्मतुः ॥१४॥**

इसके अनन्तर सफेद घोड़ोंसे युक्त उत्तम रथमें बैठे हुए श्रीकृष्ण महाराज और अर्जुनने भी अलौकिक शङ्ख बजाये ॥

**पाञ्चजन्यं हृषीकेशो देवदत्तं धनंजयः ।**
**पौण्ड्रं दध्मौ महाशङ्खं भीमकर्मा वृकोदरः ॥१५॥**

श्रीकृष्ण महाराजने पाञ्चजन्यनामक, अर्जुनने देवदत्त-नामक और भयानक कर्मवाले भीमसेनने पौण्ड्रनामक महाशङ्ख बजाया ॥ १५ ॥

**अनन्तविजयं राजा कुन्तीपुत्रो युधिष्ठिरः ।**
**नकुलः सहदेवश्च सुघोषमणिपुष्पकौ ॥१६॥**

कुन्तीपुत्र राजा युधिष्ठिरने अनन्तविजयनामक और नकुल तथा सहदेवने सुघोष और मणिपुष्पकनामक शङ्ख बजाये ॥ १६ ॥

**काश्यश्च परमेष्वासः शिखण्डी च महारथः ।**
**धृष्टद्युम्नो विराटश्च सात्यकिश्चापराजितः ॥ १७ ॥**
**द्रुपदो द्रौपदेयाश्च सर्वशः पृथिवीपते ।**
**सौभद्रश्च महाबाहुः शङ्खान् दध्मुः पृथक् पृथक् ॥१८॥**

श्रेष्ठ धनुषवाले काशिराज और महारथी शिखण्डी एवं धृष्टद्युम्न तथा राजा विराट और अजेय सात्यकि, राजा द्रुपद एवं द्रौपदीके पाँचों पुत्र और बड़ी भुजावाले सुभद्रापुत्र अभिमन्यु—इन सभीने, हे राजन् ! ( सब ओरसे ) अलग-अलग शङ्ख बजाये ॥ १७-१८ ॥

**स घोषो धार्तराष्ट्राणां हृदयानि व्यदारयत् ।**
**नभश्च पृथिवीं चैव तुमुलो व्यनुनादयन् ॥ १९ ॥**

और उस भयानक शब्दने आकाश और पृथ्वीको भी गुँजाते हुए धार्तराष्ट्रोंके यानी आपके पक्षवालोंके हृदय विदीर्ण कर दिये ॥ १९ ॥

**अथ व्यवस्थितान् दृष्ट्वा धार्तराष्ट्रान् कपिध्वजः ।**
**प्रवृत्ते शस्त्रसम्पाते धनुरुद्यम्य पाण्डवः ॥ २० ॥**
**हृषीकेशं तदा वाक्यमिदमाह महीपते ।**

*अर्जुन उवाच*

**सेनयोरुभयोर्मध्ये रथं स्थापय मेऽच्युत ॥ २१ ॥**

हे राजन् ! इसके बाद कपिध्वज अर्जुनने मोर्चा बाँधकर डटे हुए धृतराष्ट्र-सम्बन्धियोंको देखकर, उस शस्त्र चलनेकी तैयारीके समय धनुष उठाकर हृषीकेश श्रीकृष्ण महाराजसे यह वचन कहा—'हे अच्युत ! मेरे रथको दोनों सेनाओंके बीचमें खड़ा कीजिये ॥ २०-२१ ॥

**यावदेतान् निरीक्षेऽहं योद्धुकामानवस्थितान् ।**
**कैर्मया सह योद्धव्यमस्मिन् रणसमुद्यमे ॥ २२ ॥**

'और जबतक कि मैं युद्धक्षेत्रमें डटे हुए युद्धके अभिलाषी इन विपक्षी योद्धाओंको भली प्रकार देख लूँ कि इस युद्धरूप व्यापारमें मुझे किन-किनके साथ युद्ध करना योग्य है, तबतक उसे खड़ा रखिये ॥ २२ ॥

**योत्स्यमानानवेक्षेऽहं य एतेऽत्र समागताः ।**
**धार्तराष्ट्रस्य दुर्बुद्धेर्युद्धे प्रियचिकीर्षवः ॥ २३ ॥**

'दुर्बुद्धि दुर्योधनका युद्धमें हित चाहनेवाले जो-जो ये राजालोग इस सेनामें आये हैं, इन युद्ध करनेवालोंको मैं देखूँगा' ॥ २३ ॥

*संजय उवाच*

**एवमुक्तो हृषीकेशो गुडाकेशेन भारत ।**
**सेनयोरुभयोर्मध्ये स्थापयित्वा रथोत्तमम् ॥ २४ ॥**
**भीष्मद्रोणप्रमुखतः सर्वेषां च महीक्षिताम् ।**
**उवाच पार्थ पश्यैतान् समवेतान् कुरूनिति ॥ २५ ॥**

**संजय बोले**—हे धृतराष्ट्र ! अर्जुनद्वारा इस प्रकार कहे हुए महाराज श्रीकृष्णचन्द्रने दोनों सेनाओंके बीचमें भीष्म और द्रोणाचार्यके सामने तथा सम्पूर्ण राजाओंके सामने उत्तम रथको खड़ा करके इस प्रकार कहा कि 'हे पार्थ ! युद्धके लिये जुटे हुए इन कौरवोंको देख'* ॥ २४-२५ ॥

---

* 'कौरवोंको देख' इन शब्दोंका प्रयोग करके भगवान्ने यह भाव दिखलाया है कि 'इस सेनामें जितने लोग हैं, प्रायः सभी तुम्हारे वंशके तथा आत्मीय स्वजन ही हैं । उनको तुम अच्छी तरह देख लो ।' भगवान्के इसी संकेतने अर्जुनके अन्तः-करणमें छिपे हुए कुटुम्ब-स्नेहको प्रकट कर दिया, मानो अर्जुनको निमित्त बनाकर लोककल्याण करनेके लिये स्वयं भगवान्ने ही इन शब्दोंके द्वारा उनके हृदयमें ऐसी भावना उत्पन्न कर दी, जिसमें उन्होंने युद्ध करनेसे इन्कार कर दिया और उसके फलस्वरूप साक्षात् भगवान्के मुखारविन्दसे त्रिलोकपावन दिव्य गीतामृतकी ऐसी परम मधुर धारा बह निकली, जो अनन्त कालतक अनन्त जीवोंका परम कल्याण करती रहेगी ।

**तत्रापश्यत् स्थितान् पार्थः पितॄनथ पितामहान् ।**
**आचार्यान् मातुलान् भ्रातॄन् पुत्रान् पौत्रान् सखींस्तथा ॥**
**श्वशुरान् सुहृदश्चैव सेनयोरुभयोरपि ।**

इसके बाद पृथापुत्र अर्जुनने उन दोनों ही सेनाओंमें स्थित ताऊ-चाचोंको, दादों-परदादोंको, गुरुओंको, मामाओंको, भाइयोंको, पुत्रोंको, पौत्रोंको तथा मित्रोंको, ससुरोंको और सुहृदोंको भी देखा ॥ २६½ ॥

**तान् समीक्ष्य स कौन्तेयः सर्वान् बन्धूनवस्थितान् ॥ २७॥**
**कृपया परयाऽऽविष्टो विषीदन्निदमब्रवीत् ।**

उन उपस्थित सम्पूर्ण बन्धुओंको देखकर वे कुन्तीपुत्र अर्जुन अत्यन्त करुणासे युक्त होकर शोक करते हुए यह वचन बोले ॥ २७½ ॥

*अर्जुन उवाच*

**दृष्ट्वेमं स्वजनं कृष्ण युयुत्सुं समुपस्थितम् ॥ २८ ॥**
**सीदन्ति मम गात्राणि मुखं च परिशुष्यति ।**
**वेपथुश्च शरीरे मे रोमहर्षश्च जायते ॥ २९ ॥**

**अर्जुन बोले**—हे कृष्ण ! युद्धक्षेत्रमें डटे हुए युद्धके अभिलाषी इस स्वजनसमुदायको देखकर मेरे अङ्ग शिथिल हुए जा रहे हैं और मुख सूखा जा रहा है तथा मेरे शरीरमें कम्प एवं रोमाञ्च हो रहा है ॥ २८-२९ ॥

**गाण्डीवं स्रंसते हस्तात् त्वक् चैव परिदह्यते ।**
**न च शक्नोम्यवस्थातुं भ्रमतीव च मे मनः ॥ ३० ॥**

हाथसे गाण्डीव धनुष गिर रहा है और त्वचा भी बहुत जल रही है तथा मेरा मन भ्रमित-सा हो रहा है, इसलिये मैं खड़ा रहनेको भी समर्थ नहीं हूँ ॥ ३० ॥

**निमित्तानि च पश्यामि विपरीतानि केशव ।**
**न च श्रेयोऽनुपश्यामि हत्वा स्वजनमाहवे ॥ ३१ ॥**

हे केशव ! मैं लक्षणोंको भी विपरीत ही देख रहा हूँ तथा युद्धमें स्वजन-समुदायको मारकर कल्याण भी नहीं देखता ॥ ३१ ॥

**न काङ्क्षे विजयं कृष्ण न च राज्यं सुखानि च ।**
**किं नो राज्येन गोविन्द किं भोगैर्जीवितेन वा ॥ ३२ ॥**

हे कृष्ण ! मैं न तो विजय चाहता हूँ और न राज्य तथा सुखोंको ही । हे गोविन्द ! हमें ऐसे राज्यसे क्या प्रयोजन है अथवा ऐसे भोगोंसे और जीवनसे भी क्या लाभ है? ॥ ३२ ॥

**येषामर्थे काङ्क्षितं नो राज्यं भोगाः सुखानि च ।**
**त इमेऽवस्थिता युद्धे प्राणांस्त्यक्त्वा धनानि च ॥ ३३ ॥**

हमें जिनके लिये राज्य, भोग और सुखादि अभीष्ट हैं, वे ही ये सब धन और जीवनकी आशाको त्यागकर युद्धमें खड़े हैं ॥ ३३ ॥

**आचार्याः पितरः पुत्रास्तथैव च पितामहाः ।**
**मातुलाः श्वशुराः पौत्राः श्यालाः सम्बन्धिनस्तथा ॥ ३४ ॥**

गुरुजन, ताऊ-चाचे, लड़के और उसी प्रकार दादे, मामे, ससुर, पौत्र, साले तथा और भी सम्बन्धी लोग हैं ॥

**एतान् न हन्तुमिच्छामि घ्नतोऽपि मधुसूदन ।**
**अपि त्रैलोक्यराज्यस्य हेतोः किं नु महीकृते ॥ ३५ ॥**

हे मधुसूदन ! मुझे मारनेपर भी अथवा तीनों लोकोंके राज्यके लिये भी मैं इन सबको मारना नहीं चाहता; फिर पृथ्वीके लिये तो कहना ही क्या है ? ॥ ३५ ॥

**निहत्य धार्तराष्ट्रान् नः का प्रीतिः स्याज्जनार्दन ।**
**पापमेवाश्रयेदस्मान् हत्वैतानाततायिनः ॥ ३६ ॥**

हे जनार्दन ! धृतराष्ट्रके पुत्रोंको मारकर हमें क्या प्रसन्नता होगी ? इन आततायियोंको[1] मारकर तो हमें पाप ही लगेगा ॥ ३६ ॥

**तस्मान्नार्हा वयं हन्तुं धार्तराष्ट्रान् स्वबान्धवान् ।**
**स्वजनं हि कथं हत्वा सुखिनः स्याम माधव ॥ ३७ ॥**

अतएव हे माधव ! अपने ही बान्धव धृतराष्ट्रके पुत्रोंको मारनेके लिये हम योग्य नहीं हैं; क्योंकि अपने ही कुटुम्बको मारकर हम कैसे सुखी होंगे ? ॥ ३७ ॥

**यद्यप्येते न पश्यन्ति लोभोपहतचेतसः ।**
**कुलक्षयकृतं दोषं मित्रद्रोहे च पातकम् ॥ ३८ ॥**
**कथं न ज्ञेयमस्माभिः पापादस्मान्निवर्तितुम् ।**
**कुलक्षयकृतं दोषं प्रपश्यद्भिर्जनार्दन ॥ ३९ ॥**

यद्यपि लोभसे भ्रष्टचित्त हुए ये लोग कुलके नाशसे उत्पन्न दोषको और मित्रोंसे विरोध करनेमें पापको नहीं देखते, तो भी हे जनार्दन ! कुलके नाशसे उत्पन्न दोषको जाननेवाले हमलोगोंको इस पापसे हटनेके लिये क्यों नहीं विचार करना चाहिये ? ॥ ३८-३९ ॥

**कुलक्षये प्रणश्यन्ति कुलधर्माः सनातनाः ।**
**धर्मे नष्टे कुलं कृत्स्नमधर्मोऽभिभवत्युत ॥ ४० ॥**

कुलके नाशसे सनातन कुलधर्म नष्ट हो जाते हैं, धर्मके नाश हो जानेपर सम्पूर्ण कुलमें पाप भी बहुत फैल जाता है* ॥

---

१. वसिष्ठस्मृतिमें आततायीके लक्षण इस प्रकार बतलाये गये हैं—

अग्निदो गरदश्चैव शस्त्रपाणिर्धनापहः । क्षेत्रदारापहर्ता च षडेते ह्याततायिनः । ( ३ । १९ )

'आग लगानेवाला, विष देनेवाला, हाथमें शस्त्र लेकर मारनेको उद्यत, धन हरण करनेवाला, जमीन छीननेवाला और स्त्रीका हरण करनेवाला—ये छहों ही आततायी हैं ।'

* पाँच हेतु ऐसे हैं, जिनके कारण मनुष्य अधर्मसे बचता है और धर्मको सुरक्षित रखनेमें समर्थ होता है—ईश्वरका

